हौले हौले बढ़ेगी- और जिगर में बोझ होगा- और ...
भी हौले हौले बढ़ेगा- इसमें सुद्दे को खोलें - और जुल्ला
व दें- और बायें हाथ से फ़स्द बासलीक अथवा असीलम
खोलें ॥

तीसरी प्रकार वह है कि मेदे और तिल्ली के बीच
में जो रास्ता है उसमें सुद्दा पड़े- इसमें भूख अचानक जाती रहे
गी और तिल्ली में बोझ होगा- इसका उपाय भी ...
रवासा करें ॥

चौथी प्रकार वह है जो रुधिर के जल जाने से उत्पन्न
हो- यह जिगर की गरमी के कारण से होता है- इसका ...
उपाय जिगर के बिगाड में देखो ॥

पांचवी प्रकार वह है जो तिल्ली की कमजोरी से उत्प
न्न हो- इसका उपाय आगे लिखा जायगा ॥

छठी प्रकार वह है जो तिल्ली की सूजन से उत्पन्न हो
इसका वर्णन भी आगे करेंगे ॥

सातवीं प्रकार वह है कि जिगर में अधिक ठंढ से बि
गाड़ हो और उससे यह रोग उत्पन्न हो- उपाय इसका जिगर के रोगों
में लिखा गया है ॥

जब यरकान पीले और काले दोनों साथ हों तो दोनों
हाथ से फ़स्द खोलें- तीन दिन बीच देकर और ऐसी औषधें औ
टाकर पिलावें जो सौदा और पित्तों को निकालें- और जो मवा
द अधिक हो उसके अनुसार उपाय करें- और जिगर और ति
ल्ली को ठीक करें ॥

---

# दूसरापाठ २

## तिल्लीके बिगाड़ केविषयमें

गर्मीका लक्षण तिल्ली का जलना और मूत्र और दस्तों का रंग लाल और काला होना और गरमी के लक्षण पाये जाने ॥

और बंड का लक्षण यहहैकि तिल्ली के स्थान पर गड बड़ होनी और भूख का घटना और दूसरे लक्षण ठरड के पायेजावेंगे ॥

और खुश्की के लक्षण यह हैंकि तिल्लीपर कड़ापन होगा और रुधिर गाढ़ा होगा और शरीर दुबला होगा ॥

तरीके लक्षण यह हैकि तिल्लीमें बोझ होगा और शरीर का रंग सीसे कासा होगा ॥

जो कोई सादा बिगाड़ होतो मिजाज को ठीक करें औरजो मवाद होतो उस मवाद को निकालें और फिर ठीक करें जैसा कि जिगर के रोगों में लिखा गया है - और बांये हाथ से फस्द वासलीक खोलें- और जो गरमी से बिगाड़ होतो यह औषधें लाभ दायक हैं - बेद के पत्तों और कुशूस को पानी में सिकंजवीन ? मिलाकर दें - और नर्म करने के वास्ते काली छड़ पानी में औटा के गुलकन्द के साथ पिलावें - और जो गरमी अधिक होतो कुर्सकाफूर कुर्सकुल्लू कंद्रीपून मिलाकरदें - और जो ठरड से बिगाड़ होतो अजमूद का पानी और सिकंजवीन बुजूरी नहारे मुंह पिलावें- और मूली का पानी और तिरियाक अर्बा और गुलकंद- और चित्र की जड़ की छाल- सिकंजवीन बुजूरी के साथ

दें और जो खुश्की से विगाड़ होतो शर्वत वनफ़शा और मालजोव न आदि तरी पहुंचाने वाली औषधें पिलावें या लगावें- और जो किसी मवाद से विगाड़ होतो पहिले फ़स्द और जुल्लाव से सौदा को निकालें- और जो तरी से विगाड होतो-गुलाव के फूल- विझ की जड़-वालछड़-रेवंद-धुलीहुई लाख- और जरिश्क सब को पीसकर कुर्स बनाके दें- और सुखाने वाली औषधों का लेप करें- और नर्म करने के लिये हुव्व अयारिज़ दें- और जो कई मवाद मिले हुये होतो उसका उपाय भी वैसाही करें- और तिल्ली से ठंडा मवाद निकालने के लिये विझ की जड़ की छाल और इफ़ती मून दोनों वरावर कूट छान कर शहद में मिला के ७सात माशे देना चाहिये-, और जो ठंड और खुश्की दोनों हो तो उनका वर्णन आगे कियाजायगा॥

# तीसरापाठ ३

## तिल्ली की सूजन के विषयमें

जो सूजन गरम हो तप नित्य रहेगी- और जो कारण इसका रुधिर होतो तप चौथे दिन अधिक होगी- और जो पित्त होतो एक दिन बीच करके तप अधिक होगी- और वाकी और लक्षण रुधिर और पित्तों की अधिकता के पायेजावेंगे- और जो कफ़ की सूजन हो उसको तहब्बुन तिहाल कहते हैं- और जो सौदा से हो उसको जसावत या सलावत कहते हैं- लक्षण तरी और खुश्की के दूसरे पाठ में लिखे गये हैं- मवाद के अनुसार उस मवाद को निकालें और ठीक करें- और जो गरम सूजन

होतो जौका आटा- हरीमकोय-झाऊ के पत्तोंके पानी में पीसकर तिल्ली पर लेप करें- और कफ की सूजन में अंगूर की लकड़ी की राख- रोगन गुलमें मिलाकर लेप करें- या बकरीकी मेंगनियां जलाकर उसकी राख तीन हिस्से और किब्रकी लकड़ी की राख ऐक हिस्से सिरके में मिलाकर लगावें- और जो सौदासे होतो अशक सिरके में पकाकर या सुद्दाबऔरपोदीना सिरके में पीसकर या गेहूंकी भूसी सिरके में ओराके अशक मिलाकर तिल्लीपर लेप करें- और कहते हैं कि जो कोई प्याला झाऊ की लकडी का बनाकर खाना पानी उसमें खिलाया पिलाया करें तो चालीस दिनमें तिल्लीकी सूजन घुलजावेगी- और इंसरान-सूखा जूफा- संभालूके बीज- बराबर लेकर कूट छान के शहद में मिलाके सात माशे खिलानाभी सूजन कोघुलादेता है और कुंजीर और किब्रका अचार जो सिरका में बनाहो अति लाभ दायक है- और मरहमों से सूजन को नरम करके बायें हाथ से फ़स्द बासलीक खोलना लाभदेता है-

# चौथा पार ४

## तिल्ली की सूजनके पकजानेकेविषयमें

लक्षण पीप पड़ने का यह है कि पीड़ा होती है- जैसे कोई वस्तु चुभती हो और सूत्रसें तलेछट निकलती है और दुर्गंधि आती है और कभी ऐसा होता है कि यह सूजन अंदर को फूटती है- और उलटी और दस्तोंमें निकलती है- उपाय इसका वह है जो जिगर के फोड़े का है- परंतु मूत्र लाने वाली औषधें मिज़ाज के अनुसार दें और जो पीप निकलजाने के पीछेभी कदाचित रहे तो

और कब्ज करने वाली औषधों से बचें- और जब सूजन कड़ी होके पुरानी होजाय और कोई औषधं लाभ का रक नहो तो दागदें- इसकी रीति यहहै कि चाम को तिल्ली की जगह से मोचने से पकड़ के अलग उठालें- और लोहेके औज़ार से जिसकी दोनोंके होंभली भांति गरम करके दागदें- और इसी दाग के इधर उधर दो दाग और दें कि तीन चारमें छः दाग होजायें और जो वह औज़ार छःपहल का होतो औरभी अच्छा है- उससे एकही वार में छःदाग होजावेंगे ॥

# पांचवांपाठ ५

## तिल्लीकीकमज़ोरीकेविषयमें

जो तिल्लीकी खेंचने वाली शक्ति में कमज़ोरी होतो लक्षण उसका यहहै कि भूख बिलकुल जाती रहैगी- और सौदाके रोग उत्पन्न होंगे- औरजो उसकी सासका शक्ति में कमज़ोरी होतो सौदा की उलटी और दस्त होंगे- और जो उसके पचाव में कमज़ोरी होगीतो भूख बहुत होगी- या सौदाके दस्त होंगे- और जो दूर करने वाली शक्ति में होतो तिल्ली बढ़ जावेगी- और भूख जाती रहैगी- तिल्ली के पुष्ट करने के लिये इफ़संतीन रूमी और बालछड़ और झाऊका फल और ज़र्दमाना- और सरकंडे की जड़ की छाल और कबर की जड़ और गुलाब के फूल- गूगल सबको कूटकर झाऊ के पत्तों के पानीसे या सुद्दाब के पानी से मिलाके सिरके के साथ तिल्लीपर लेप करें- और तिल्ली को खुरखुरे कपड़े से मलें- और उसपर खाली सींगी लगावें ॥

# छठापाठ ६

## तिल्लीके सुद्देके विषय में

इसनें तिल्ली में सोफ होगा - और सूजन के लक्षण बिलकुल न होंगे- जिगरके सुद्दे मेंजो पुष्ट कारने वाली औषधें लिखी गई हैं दें- और सिकंज बीन चुजूरी और कुर्स किब्र अति लाभ दायक हैं॥

# सातवांपाठ ७

## तिल्लीकी उस सूजनके विषय मेंजो वाय सेहो

यह तिल्ली के पचाव और दूर कारने वाली शक्ति की कमजोरी से होतीहै- इससें तिल्ली को पुष्ट करें- और गेंहु की भूसी और वाबूना और नमक कूट कार सेंकें और नमक अर्मनी और पोदीना और सुहाव सिरके और शहद में पीसकर लेप करें- और चारे लगावें- और सुफूफ तेरातेजक खिलावें॥

# आठवांपाठ ८

## तिल्लीमें पथरीपड़नेकेविषयमें

इसमें रेत मूत्रमें आती है और तिल्ली में चुभती है और इसके सिवाय और कोई रोग नहीं होता- इंजीर को सिरके में भिगोकर खिलावें और उसीका लेपकरें- और मूत्र लाने वाली ...

औषधें दें जो गुरदे और मसाने की पथरी को तोड़ती हैं॥

# सोल्हवाँ अध्याय

## १६

## आँतों के रोगों के विषय में

## पहिला पाठ १

## ज़लकुल अमआ के विषय में

इस रोग में भोजन विना पचे हुवे दस्त होकर निकल जाता है- जो आंतो में फुंसियां हों तो जलन और पीड़ा होगी- और पतला और पीला पानी निकलेगा- पित्तों का जुल्लाव दें- और फ़स्द खोलें- और ठंडी औषधें पिलावें- और सुफूफ़ ज़लकुल अमआ खिलावें॥

और जो ... औरचु

भना भीतर होगा- पीड़ ... और कभी नीचे को

और कभी आस ... औषधें

टुंडी के नीचे ल ...

औ ... और

उलटी करावें- औ ...

सुखानेवाली औषधें दें ॥

और जो तरी से बिगाड़ होतो सुखाने वाली सुफ़ूफ़ खिलावें और रोगन गुल पेट पर मलें ॥

और जो पित्तों की अधिकता होतो पित्तों को निकालें और पीली हड़ दें ॥

और जो कफ़ और पित दोनों होतो दोनों को निकालें और पीली हड़ सात माशे-हब्बुल आस-गाज प्रत्येक पौने सात माशे सब को कूट छानकर उसमें इलों पौने सात माशे मिलाके यह सुफ़ूफ़ सात माशे फंकावें ॥

और जो फ़ालिज से यह रोग होतो उसीका उपाय करें ॥

और जो जुल्लाब से यह रोग होतो चार तुख्म भून कर रोगन गुलसें चिकना करके फंकावें- और जो इलों को मठेसे इतना औटावें कि वह जमजावे- तो उसका खिलाना अति लाभ दायक है ॥

# दूसरा पाठ २

## आंतों से दस्तों में रुधिर आने के विषय में ॥

यह रोग दो प्रकार का है एक तो यह कि आंतें छिलजावें दूसरे यह कि रुधिर की अधिकता से आंतों की रगका मुंह खुलजावे ॥

पहिली प्रकार अर्थात् आंतों के छिलजाने के जो कारण इसके पित होतो पिचके दस्त आवेंगे और फिर दस्तों में छिलके निकलेंगे- और फिर रुधिर छिलकों समेत और आंव निकलेगी- और

गसी के लक्षण पाये जावेंगे- आदि में कच्चे अंगूरों का सत्त और अनार का सत्त और जो औषधें खट्टी और कब्ज़ करने वाली हों खिलावें- और जब मवाद अधिक होजावें तो उसे निकालें- और लुआब अस्पगोल और लुआब बीदाना- और लसदार औषधें जो घाव को बंदकरें पिलावें- और कुलफ़ा का शीरा- गिले अरमनी के साथ पिलाना और सुफूफ मिकलियासा अति लाभदायक हैं- और जब तुरत दस्तों को रोकना हो तो बीजों को भून डालें और केवल बारतंग लाभदायक है- और जब पीड़ा अधिक हो तो चार तुख़्म का लुआब रोगन गुल में मिलाकर पिलावें॥

और जो कफ़ से हो तो पहिले कफ़ के दस्त आवेंगे- और बहुधा ज़ुकाम नज़ले के पीछे ऐसा होता है- पहिले कारण को रोके और वह औषधें दें जो घाव पर चुपकें- जैसे रैहां के बीज और बारंग और जंगली तुल्सी आदि- और काली हड़ घी से चिकना के भूनकर और कूटछानकर तीन माशे लें- और उसके बराबर सफ़ेद कंद मिलाके खिलावें॥

और जो यह रोग सौदा से हो तो हर समय मरोड़ रहे और दस्तों में सौदा और रुधिर और छिलके निकलेंगे- इसमें पहिले कारण को दूरकरें- फिर तिल्ली को पुष्टकरें और मवाद के नरम करने वाले बीज और सुफूफ तीन खिलावें॥

और जो तिल्ली के कड़ेपन और मवाद की ख़राबी से हो तो पहिले कब्ज़ होगा- और जैसी ही वस्तु खाई होगी- और मवाद सी काड़ा निकलेगा- इसमें तर और नरम करने वाली औषधों को दें जैसे बीदाने- अस्पगोल का लुआब- और शर्बत बनफ़शा और रोगन बादाम आदि- और जब आंतों से मवाद निकल जावें और मरोड़ है तो कब्ज़ करने वाली औषधें जो गंधक हों दें- परंतु जब

तक मवादको न निकाललें - और आंतों से सूखा मवाद न निकालडु वे कभी कब्ज करनेवाली औषधें न दें ॥

और जो विषैली वस्तु खाने से मरोड़ हो जैसे हरताल और नौसादर और चूना आदि - उसमें उलटी करावें और ताजा दूध और इरीरे पिलावें ॥

और जो जुल्लाव पीने से मरोड होतो ठंडी औषधें दें और सुफूफ़ तीन और बीज खिलावे - और मठे में लोहा बुझाकर अकेला पिलावें या चांवलके साथ खिलावें ॥

जब आंतोंकी रग खुलजाने से रुधिर के दस्त आवें तो लक्षण उसका यह है कि मरोड़ और बवासीर और जिगर के दस्तों का लक्षण नहोंगे और पीडाभी नहोगी - परंतु पेचिश में पीड़ा अवश्य होती है - जो रुधिर अधिक निकलजाय और रोगी में जोर रहे तो फ़स्द बासलीक़ खोलें - फिर बंद करने के लिये कुसैकड़ुआ और ऐसीही औषधें दें - और गिले अरमनी पौने दो माशे - शर्बत हब्बुलआस या शर्बत अंजबार के साथ देना अतिलाभ दायक है और अनार के छिलके और माज और गिले अरमनी बराबर लेके कूट छानकर गोलियां बनावें - उसमें से सात माशे खाना अतिलाभदायक है - और पेट पर बारे लगानाभी अच्छा है ॥

जबतक होसके इस रोग में अफ़ीम के प्रकारकी औषधें न खिलावें - और जो अवश्यकता होतो थोड़ी दें या उनके साथ उनकी ठीक करने वाली औषधें मिलादें ॥

## तीसरा पाठ ३

———

## आंतोंसे पीप आनेके विषयमें

कारण इसका या तो मरोड़ से घाव पड़ जाना है- या पक कर सूजन का फूटना- इस में पहिले पेचिश होगी या सूजन होगी ॥

पहिले उन औषधों से हुकना करें जो घाव को साफ करें और फिर उनसे जो घावको भरलावें- हुक़ना करें॥

साफ़ करनेवाली औषधें यह हैं- अनार के छिलके- सिमाक़- आस- चांवल- जौ- सबको कुचलके पानी में औटावें- और मलकर थोडा सा विना बुझा चूना मिला कर हुक़ना करें ॥

और भरलाने वाली औषधें यह हैं- वबूल का गोंद- गिले अरमनी- दम्मुल अखवैन- वरगर्द के रेशे का रस- जलाहुआ काग़ज़ सबको पीसकर हरेवार तंग के पानी में और कच्चे शहतूत के रसमें मिलाके हुक़ना करें ॥

जबमरोडसे पीप आवेतो पहिले कारणको दूर करें- और फिर घावके भरनेका उपायकरें॥

## चौथापाठ ४

## कूंथकेरदस्त आनेके विषयमें

इसमें आंव निकलती है और कभी उसके साथ रुधिर होता है- यह सूखेमवादके आंतों में फंसरहने से होताहै और ... में आंव निकलती है इसको नहीर ....

मन्सा यह है कि अस्पगोल आदिके पिलाने से आंव नहीं आती-इससें मवाद की नर्म करें और वैसाही हुकना काम में लावें और कभी केवल गरम पानी लाभदेताहै और इससें कब्ज़ करने वाली औषधें कभी नदें - कि उससे मरने काडर है॥

और जो कफ़या पित्त या सौदा से होगईहो तोउपाय उसका मरोड़ में लिखागयाहै॥

इस रोग में हुकना और शाफ़ा अति लाभदायक है॥

और जो नीचे की आंतमें गरम सूजन होने से यह रोग होतो उस स्थान पर बोझ होगा- और कभी तप और मूत्र कठिनता से होगा - इससें फ़स्द खोलें और कमर के नीचे पछने लगावें - और भोजन थोड़ादें और ठंडी औषधें जोकि रक्की गरमी दूर करें पिलावें- और जब मवाद का गिरना रुकजावेतो - खैरू - मेथी - बनफ़शा - बाबूना - करमकल्लेके पत्ते - औटा के पेटको और पैखाने की जगह को धारें- और जो उल्टी हो सकती होतो बहुत अच्छाहै॥

और जो पैखाने कीजगह अधिक ठण्ड पहुंचने से यह रोग होतो - सेकें और गरम पानी से धोरें- और कूटका तेल आदि गरम करके मलें - और ईंट गरम करके उस पर बैठें - और सात माशे हालों भून के नहार मुंह फांके॥

जोसवारी या किसी कड़ी वस्तुपर बैठने सेहोतो मोमरोगन मलें॥

खाली पेटमें खटाई खाने से भी ऐसा रोगहोजाता

हैं उसमें मिश्रीका शर्वत पिलावें ॥

## पांचवां पाठ ५

## मरोड के विषय में

इसका उपाय कारण के अनुसार करें जो ऊपर लिखा गयाहै - और कूलंज में और कैंचुये पड़ने के रोगमें लिखा जायगा ॥

और जो जुल्लाव के पीने के पीछे यह रोग हो-तो थोडा थोडा गरम पानी पिलावें - और रोगन गुल मलें ॥

## छठापाठ ६

## आंतों के फूलने औरबोलनेकेविषैमें

यह रोग वाय उत्पन्न करने वाली वस्तुओं के खाने से या बुरा भोजन खाने से होताहै - इसमें अच्छा भोजन खावें - और गुल कंद और गुलाब पीवें और जो कारणकम ज़ोर हो और उससे आंत को ठंड पहुंचैतो आंतें बोलेंगी - इसमें भोजन थोड़ा खावें और माजून फ़लाफली और कमूनी खावें - और जो इसके साथदस्तभी आतेहोतो जवारिशखोर्नी अतिलाभदायक है ॥

———•———

# सातवां पाठ ७

## कूलंज के विषयमें

यह पीडाहै जो कूलून नाम एक आंत में होतीहै-और इसके साथ बिलकुल कबज होजाता है - और जोकुछ निकलताभीहै तो बडी कठिनता से - कारण इसका गाढ़े कफका आंतमें अटक रहना होतो भोजन बुरा खायाहोगा और कबज अधिक होगा - और खट्टी और नमकीन वस्तुभ च्छीलगेगी पहिले शापे और हुकनोंसे मवाद को नरमकरें फिर जुल्लाव पिलावें - और वह जुल्लाव ऐसा होकि मलकी कोदूरकरे - और मेदेको पुष्टकरे - जैसे सफ़रजली और जवारिश शहरयारा का जुल्लावदें ॥

जुल्लावदेने से पहिले आबज़न, औरसेंक, औरले पन करें ॥

और कबज़ दूर होजाने के पीछे एक रातदिन बिलकुल भोजन न दें - और चनों को ओटाकर उनका पानीम रस मसाला डालदेवें - और पानी थोड़ा पिलावे - औरजोपानीकेबदले गुलाव या सौंफ़ का अरक या माउलअसलदें तो अच्छाहै ॥

जो गाढ़ीवाय के कारण से पीडाहोतो तर्कलेसे चुभेगे और पेट फूलने वालीवस्तु खाई होगी - और पेट बोलेगा - और पीडा एक स्थान परनरहे इसका उपाय भी वैसाहीकरें और जुल्लाव देनेसे पहिले इसमें लेप आदि कर सकतेहै और सोयेका तेलमलें और कमूनी खिलावें - और कडउपाय

करें- जो मेदे के फूलने में लिखा गया है - उरद के आटे की रोटी एक ओर से पका के कच्ची ओर से गरम गरम पेट पर बांधना और वारे लगाना अति लाभदायक है ॥

पेट पर सोदाके गिरने से भी कुछ मनुष्यों को ऐसी पीडा होती है - चिन्ह उसका यह है कि अचानक पीडा हो-और पेट फूल जावे और खट्टी डकारें आवें-परंतु पीडा अधिक नहो इसमें सोदा का मवाद निकालें और फस्द असीलम खोलें और तेल मलें - और जो आंतोंकी सूजन के कारण से पीडा होतो मवाद के अनुसार जुल्लाब दें - और फस्द खोलें - और वह उपाय करें जोमेदे की सूजनमें लिखागयाहै - टौले और कफकी सूजन बहुत काम होतीहै - और सौदा की सूजन में उन औषधोंसे हुकनाकरें जोवाय कोतोडें - और उन में रोगन मिलेहो ॥

औरजो आंतके टलजाने से यह पीडा होतो कूदने उछलने से ऐसा हुआ होगा - इसमें पेट मलवावें इसीकोलो गनाफ टलना कहते हैं ॥

औरजो आंत अपनी जगह से उतर आवे और मवाद आंत में फंसा हुआ होतो उस मवाद को निकालें - और फि सलाने वाली औषधें दें - और ऐसा उपाय करें कि फिरय हरोग नहो ॥

औरजो आंतोके भीतर पित्त इकट्ठाहोवे तोकेवल मवाद ही निकाल लेने से लाभ होजायगा ऐसा बहुत कम होताहै क्योंकि पित्त पतले होतेहैं और मैं उत्पन्न भी कम होतेहैं ॥

और जो मसाने और गुरदे और जिगर और तिल्ली और रहम की सूजन से हो तो उनका उपाय करें ॥

एक प्रकार कूलंज की बहुत बुरी है - इसको एला उस कहते हैं - और उबकाई और उल्टी भी इसमें होती है ॥

और जब यह रोग बढ़जाता है तो पैखाना मुंह से निकलता है - इसका उपाय वही है जो ऊपर लिखा गया है ॥

इसरोग के आदि में फ़स्द अति लाभदायक है - जब आंतों में सूजन हो या उसका डर हो ॥

हर प्रकार की कूलंज में यह औषधें अति लाभदायक हैं - हुदेर कासास - सुखाये हुए केंचुए - भुनाहुआ बिच्छू - जलायाहुआ बारहसिंगा - और यही औषधें मरोड़ के रोगको एकदम से खोदेती है ॥

## आठवां पाठ ८

## बिना पीड़ा के कब्ज़ होने के विषय में

इसमें कूलंज का उपाय करें - और शर्बत बनफ़शा रोगन बादाम के साथ पिलावें ॥

## नवां पाठ ९

## पेट में केंचुए पड़ने के विषय में

यह चार प्रकार के होते हैं - एक लंबे बालिश्त भरके या गज़ भरके उनको केंचुए काहतेहैं ॥

दूसरे चौड़े जैसे कद्दूके बीज होतेहैं इनको कद्दूदाने काहतेहैं ॥

तीसरे गोल होते हैं ॥

चौथे पतले और छोटे इन को चिंचिने का हते हैं ॥

लक्षण इनका यहहै कि दिनको होंट सूखे रहें और रात को राल बहाकरे - और मेदे के मुंह पर क़ै ईदमाल मडो और भूखके समय केंचुए ऊपर चढतेहों और ऊपर ही की आंतमें पडतेहों औरकद्दूदानोंसे और तीसरी प्रकार से भूख अधिक होजातीहै - और जो कभी कभी दस्तों में भी निकला करते हैं - और- कूलून- और- अंजैर- नामकी आँतों में उत्पन्न होतेहैं - और चिंचिने बच्चों के बहुत पडतेहैं और नीचेकी आंतों में होतेहैं - उनमें पैखाने की जगह खुजली होतीहै ॥

इन्हें मारके निकालें- इसप्रकार सेकि तीन दिन बराबर ताज़ा दूध मीठा डालके पिलावें - और चौथे दिन दूधके साथ यह औषधें दें छिलाहुआ बिरंग- काबिलीये रेवस- तुरबुद- कमीला प्रत्येक १७॥ माशे - बाकला- मिश्री - कड़वा कूट प्रत्येक २४॥ माशे - शीर्ह ३५ माशे - नमक ३॥ माशे कूट छान के १०॥ माशे दें और पीने के समय नाक बन्द करलें - नहींतो कीड़ोंको इनकी बास पहुंच जावेगी ॥

गरम मिज़ाज वालेको गरम औषध कभी नदें उस

केलिये यह औषधहै खट्टे अनारके पेडकी छाल और रज
सीकी जडपानी मे औटाके और छानके पिलावें - इससेकी
डेमर जातेहैं - और दस्तोंके साथ निकल आतेहैं - और जो
दवा पीना बुरा मालूम होतो हुकना या शाफ़ा करें - और ये
भी नहोसकेतो सिमावा अकाकिया पिले सर्वेतुस शराबमें
पीसकर पेट पर लेप करें - या कडुये बादाम और कमीला
और तुरमस और किन्न और अफ़सन्तीन को सिरके में पीसकर
लेप करें ॥

और चचचों के लिये यह उपाय अतिलाभ दायकहै
कि मंहदी और मोम मिलाके बत्ती बनावें और उसकाशाफ़
करें फिर थोडीदेर पीछे दियेसे देखके जो कीडा किनारे हो
उसे मोचने से पकडके खेंचलें - जैतून का कच्चातेलभी स
बप्रकार के कीडों को लाभ दायकहै - चाहे खिलावें या पा
खानेकी जगह लगावें ॥

# सत्रहवांअध्याय

## ॥१७॥

उन रोगोंके विषयमें जो पैखाने कीजगह
होतेहैं ॥

# पहिला पाठ १

## बवासीरके विषयमें

इसमें पैखाने के स्थान पर मससे फूल आतेहैं-जो उनसे रुधिर और पीला पानी बहै तो उसे खूनी बवासीर कहते हैं और जो कुछ न बहै तो बादी बवासीर कहलातीहै इस रोगमें सौदाके मिलने से रुधिर गाढ़ा होजाता है या वह जलजाता है और कभी पित्तों के मिलने सेभी होताहै-रुधिर के गाढ़ा होनेके लक्षण यह हैं शरीरभारी होगा और पीडा और खरक अधिक होगी-और पित्तों के मिलने के चिन्ह यह हैं कि मससों में जलन और पीडाहोगी-फस्द खोलें औ जो न हो सकें तो पछने लगावें और कब्ज़ को दूर करें और रुधिरको ठीक करें और जो वह अधिक निकलता होतो कु स कहरुवा खिलावें-और जब काला रुधिर निकलने लगे और कमज़ोरी का डर नहीं तो कभी बंद न करें क्योंकि इससे और रोग नहीं होने पाते और जो मससे फूले हों और पीडा हो प रंतु उनसे रुधिर न बहता होतो खतमी और सोये से सेंके-और रोगन शफतालू मले-और मरहम सफेदे का अतिला दायकहै-परंतु मस्सोंके काटने में डरहै-जो काटें तो सकम सा रहने दें और गूगल और मुर और वकायनके छिलके और काँचली सांपकी और टुंडनी वैरान की-चाहे सबको व हे सबको जलाकर धूनी लेना मस्सोंको सुखा देताहै-औ र गिरा देताहै ॥

१

८६२ ०५ ५२

# दूसरा पाठ २

## बादी बवासीरके विषयमें

इस रोग में गाढ़ी वायु आंतोमें उत्पन्न होतीहै- वह कभी नीचेको उतरतीहै और कभी पीठकी ओरजाती है और कभी हाथ पावों में आजाती है-औरकभी खून बहताहै औरकभी पेट बोलताहै औरकभी पीडाभी होतीहै-इसमें सोदा का मवाद निकालें और वायु की तोडने वाली औषधदें- और किबरकी जड़ की छाल एक हिस्से और सातर फारसी उससे आधी पीस कर सात मासे फंकावें और बदन का मलना और घोडे की सवारी और महनत करना और फ़स्द बासलीक़ अति लाभ दायकहै ॥

# तीसरी पाठ ३

## पैखाने केस्थान परनासूरहोजाने के विषेमें

उससे पीलापन बहा करताहै और बड़ी कठिनाई से अच्छाहोता है- इस रोग में शियाफ़ गर्व पानी में घिसकेस वें और आमकोदोतीन बूंदें इसकी चित लिटाके टपकाया करें- और जब तक दवा सूख नजाय वैसेही पडेरहें- औरजोना सूर में बत्तीजा सके तो बत्ती उसी शियाफ की औषधों के गोंद कापानी लगाके रक्खें- और सलाई में रुई लपेटके बत्ती की जगह रखना उत्तम है ॥

और जब नासूर आंतके पार होजाता है तो अच्छा नहीं

होसकता॥

## चौथा पाठ ४

## पैखाने की जगह सूजन होजाने के विषय में

जो गरमी से होतो पीड़ा और जलन होगी - फस्द खो लें और पछने लगावें और उलटी करावें - और जब सूजनप कने पर आवेतो तुरंत चीरदें क्योंकि देर में नासूर पड़ने का डरहै - और जो सूजन ठण्ड और कफ़ की अधिकता से होतो सूजन नरम होगी और गरमी के लक्षण बिलकुल न होंगे उसमें उलटी करावें और पकाने वाली मरहम लगावें॥

## पांचवाँ पाठ ५

## पैखाने की जगह फट जाने के विषय में

इसका उपाय वहीहै जो होठों के फटने में लिखाग या और बहुत ठंडे पानी से बचें - और खट्टी वस्तुन खावें - और कबज नहोनेदें - इसके लिये सवेरे शर्बत बनफ़शा में रोगन बादाम और लुआब बीदाना मिलाकर देतेहैं - और नरम भोजन खिलातेहैं॥

## छठा पाठ ६

## शिश्नके ढीलाहोजानेके विषैमें

शिश्न एक पट्ठाहै जो दस्त और वायु को रोकताहै जब वह ढीला होजाताहै तो दस्त और वायु नहीं रुक सकती अचानक निकलजाती है - यह बात तरी और ठंड पहुंचने से होतीहै - इस रोग में उस मवाद को निकालें - जिससे पट्ठा ढीला होगयाहो और उस उपाय से मिज़ाज को ठीक करें - जो फ़ालिज में लिखागयाहो - औरजो सूजन होतो उसका उपाय करें - औरजो चोट लगने या ववासीरके मस्से काटने से यहरोग होतो उपाय उसका कठिनहै ॥

# सातवां पार ७

## कांचि निकलनेके विषयमें

जो कारण इसका सूजन होतो उसका उपाय करें - खतमी और बनफ़शा औटाके रोगीको उसमें बिठलावें - और मोम रोगन मलें तो वह अन्दर बैठ जातीहै - और जो तरी से पट्ठा ढीला होगयाहो उससे यह रोगहोतो ज़रा सेर्के यनेसे निकल आया करेगी - और सहजसे अंदर को चली जावेगी - उपाय उसका यहहै कि रोगनगुल्ल मलदे ऊपर सफेदा - गुलनार - माज़ू - फिटकरी - सुरमा - अनार के छिलके - पोस औरछानके छिड़कें और गद्दी रखकर कसदें ॥

## आठवां पाठ ८

### पैरवाने की जगह गहरा घाव होजाने के विषय में

इसमें काला मरहम लगावें और सुरवाने वाली औषधें छिड़कें - और जो पीडा की अधिकाता होतो अफ़ीम मलें औरव ही उपाय करें जो और घावों का है॥

## नवां पाठ ९

### पैरवाने की जगह खुजली होने के विषय में

जो कीडे उत्पन्न होने से खुजली होतो लक्षण और उपाय उसका लिख चुके हैं - और जो कोई मवाद होतो उसी के अनुसार उसे निकालें - और हर मवाद में तुंडी पर पछने लगाना और सिरका और रोग़न गुल मलना अति लाभदायक है॥

# अठारहवां अध्याय

## गुरदों के रोगों के विषै में



# पहिलापाठ १

## गुरदेके बिगाड़के विषय में ॥ ८ ॥

लक्षण गरमी और तरई और सवाद के वैसेही पायेजा यगे जैसे कि जिगर के बिगाड़ में लिखेगये हैं - और उपाय भी उसी परकार का करें - और जब गरमी से बिगाड़ होतो काफूर मलना लाभदायक है - परंतु अधिक न मलें कि इससे पथरी पड़जाने का डर है - और विषय की चाहना भी घटजाती है

# दूसरा पाठ २

## गुरदे के दुबला होजानेके विषैमें

लक्षण इस रोगका यहहै कि मूत्र अधिक और सफेद आवेगा - और शरीर दुबला होगा और विषय की चाहना भी कम होगी - और पीठ और सिरमें पीछेकी ओर हलकी पीड़ा बराबर रहेगी - जिस कारण से हो उसकारण को दूर करें - और फिर गुरदेको मोटा करनेके लिये - पिस्ते - बादाम - बुंदुक - नारियल - शक्कर के साथ और दवाउत तुरंजबीन - और विषयकी चाहना उत्पन्न करने वाली औषधें खिलावें ॥

# तीसरा पाठ ३

## गुरदेकी कमजोरीके विषय में

लक्षण इसका यह है कि देदा और सूधा होने से और करवट वदलने के समय कमरसें पीड़ा होगी- और विषयकी चाहना और सूत्र घटजायगा - और मांसके धोवन कासा सूत्र आवेगा- जो कोई सादा बिगाड होतो उसी के अनुसार उसे ठीक करें ॥

औरजो गुरदे के दुवला होने से ऐसा रोगहोतो उसका उपायकरें ॥

औरजो गुरदेके खाल ढीला होजाने से- औरउसके रास्तोंके खुलजाने से यह रोग होतो कारण उसका विषय की अधिकता या चोट लगना या सूत्र लानेवाली औषधोंका अधिक पीना होगा - इसमें कारण को दूर करें - औरजो औषधें जिगर को पुष्ट करतीहैं वह गुरदेकोभी पुष्टकरती हैं- और माजून लबूब और विषय की चाहना उत्पन्न करने वाली औषधें अति लाभ दायकहैं ॥

# चौथापार ४

## गुरदे में वायकी पीड़ाहोनेके विषयमें

इस रोगमें कमरके आसपास पीड़ा और खिचावहोगा औरबोझ नहोगा - और पथरीके लक्षण भीनपायेजावेंगे - और सुखके समय पीड़ा घटजाया करेगी - इसमेंजीरा - सोया- सुदावकेबीज- बावूना सबको पीसकर गुरदेकेस्था

पर लेप करें- और शर्वत कुंहूर पिलावें और वाय की तोडने वाली औषधें खाना और शरीर को मलना और पचात्र कोठीका करना अति लाभदायक है ॥

# पांचवां पार ५

## गुरदे की पीड़ा के विषय में

इसका कारण गुरदे की वाय या कमज़ोरी या सूजन या पथरी या घाव होगा- उस कारण को दूर करें- और बाबूना औ रसोया और खतमी और करम्ब के पत्ते औटाके भाब जन करना हर प्रकार की पीड़ाको लाभदायक है ॥

# छटा पार ६

## गुरदे की सूजन के विषय में

लक्षण और उपाय इसका मवाद के अनुसार वह है जो जिगर की सूजन में लिखागया- परन्तु कमर में पीड़ा होगी- जो दाहिने गुरदे में सूजन हो तो कुछ ऊपर को जिगर के पास पीड़ा होगी- और जो वायें गुरदे में हो तो नीचे को मसानै के पास पीड़ा होगी- यह इस लिये है कि दाहिना गुरदा वायें गुरदे से कुछ ऊंचा है ॥

और जो पीड़ा अधिक हो तो परदों के पास गरम मवाद से होगी ॥

औरजो सूजन गुरदे के रस्तों में होतो मूत्र रुकेगा- औरजो आँतों के पासहोतो पीड़ा भीतर की ओरहोगी- और अचम्भा नहीं कि क़ुलंजका रोगभी उत्पन्न होजावे- और जब गुरदे की सूजन पुरानी होजावे।तो फ़स्द माबिज़ लाभ दायकहोगी॥

# सातवांपाठ७

## गुरदेके घावके विषयमें

लक्षण उसका यह है कि मूत्रमें पीप और रुधिरऔ र छिलके निकलेंगे- और गुरदे के स्थान पर पीड़ाहोगी इस में मवाद को ठीक करें- और जिस ओरके गुरदे में घावहोउ सीओर फ़स्द बासलीक़ खोलें- और पुष्ट जुलाब कभीनदे परंतु हलका जुल्लाब दे सकते हैं-इसके पीछेरास्ते औरम ड के अनुसार मूत्रलाने वाली ओषधें पिलावें- और फिरघा व भरने वाली ओषधें दें- जैसे गिले अरमनी-दम्मुल अख वैन- जलाहुआ कागज़- कुंदर आदि और कुर्सकाबानज और वर्नादकुल कुफ़ूर खिलाना लाभदायक है॥

# आठवांपाठ८

## गुरदे में खुजलीहोनेके विषयमें

सात दिन में दोबार मवाद को निकालें- और उलटी करें- और शर्बत बनफ़शा पिलावें- और शियाफ़ाबियज़

को रोगन बादाममें घिसके मूत्रकेछिद्र में टपकावे- और बन्नी दवुल कुसूर खिलावे॥

## नवांपाठ ९

## जिया वितुसके विषय में

यह वह रोगहै कि पानी जैसा पीवे वैसाही तुरंत सूत्र में निकल आवे- इसका उपाय गर्मी और ठण्डदेख केकरना चाहिये- गरम में कुर्सकाफ़ूर और कुर्स तवाशीरऔ रकुर्स जियावितुस दे- और ठण्डमें मसरोदीतूस और माजून कासिकुल चोल खिलावे॥

## दसवांपाठ १०

## गुरदेमें पथरीपड़ने और मूत्रमें रेत आनेके ॥ विषयमें॥

इसरोगकी वारियां होतीहै- कभी रक्तसहीनेके पीछे कभी वर्ष दिनमें और कभी कामवृद्धि में जोर करताहै॥

इसका लक्षण यह है कि इड्डी की जगह खिंचावऔ रबोझहोगा और मूत्र पीला और लालआवेगा- और कभी २ उससे पथरीभी निकलेगी- औरजब आतें भरेंगी तो पीडाअ धिक होगी॥

औरजो सूजन गुरदे के रस्तों में होतो सूत्र रुकेगा- औरजो आँतों के पासहोतो पीड़ा भीतर की ओरहोगी- और अचम्भा नहीं कि कुलंजका रोगभी उत्पन्न होजावे- और जब गुरदे की सूजन पुरानी होजावे। तो फ़स्द साविज़ लाभदायकहोगी ॥

# सातवांपाठ ७

## गुरदे के घावके विषयमें

लक्षण उसका यह हैकि सूत्रमें पीप और रुधिरऔर छिलके निकलेंगे- और गुरदे के स्थान पर पीड़ाहोगी इसमें मवाद को रोका करें- और जिस ओरके गुरदे में घावहो उसी ओर फ़स्द बासलीक़ खोलें- और पुष्ट जुलाब कभी नदें परंतु हलका जुल्लाव दे सकते हैं- इसके पीछेबारसी ओरमर्ज़ के अनुसार सूत्रलाने वाली औषधें पिलावें- और फिरघाव भरने वाली औषधेंदें- जैसे गिले अरमनी- दम्मुलअख़वैन- जलाहुआ काग़ज़- कुंदर आदि और कुर्स कोकनज और वर्नादकुल कुजूर खिलाना लाभदायकहै ॥

# आठवांपाठ ८

## गुरदे में खुजलीहोनेके वियैमें

सात दिन में दोचार मवाद को निकालें- और उलटी करें- और शर्वत वनफ़शा पिलावें- और तिर्याक़ अविफ़्म

को रेगान वादमें घिसके मूत्रके छिद्र में टपकावें-और खनी दकुल बुजूर खिलावें॥

# नवां पाठ ९

## जिया बितुसके विषय में

यह वह रोगहै कि पानी जैसा पीवै वैसाही तुरंत मूत्र में निकल आवे-इसका उपाय गर्मी और ठण्डदेख केकरना चाहिये-गरम में कुर्सकाफूर और कुर्स तबाशीर और कुर्स जियाबितुस दें-और ठण्डमें मसरोदीतूस और मजून चासिकुल चोल खिलावें॥

# दसवां पाठ १०

## गुरदे में पथरी पड़ने और मूत्र में रेत आने के

## ॥ विषयमें॥

इसरोगकी बारियां होतीहैं-कभी एक महीने के पीछे कभी वर्ष दिनमें और कभी कमवृद में जोर करताहै॥

इसका लक्षण यह है कि दुइडी की जगह रवोफहोगा और मूत्र पीला और लाल आवेगा-और कभी २ उससे पथरीभी निकलेगी-और जब आतें भरेंगी तो धिक होगी॥

# दूसरा पार २

## मसाने के घावके विषयमें

चिन्ह इस का यहहै कि सूत्रमें छिलके और
औरजलन होगी और रुकके आवेगा - उपाय इसका वही
हैजो गुरदेके घावकाहै - औरजब पीड़ा अधिक होतो
अवियज स्त्रीके दूधमें घोलके सूत्र के छिद्र में टपकावे
औरजब पीप अधिक आती होतो केवल माउल असलटप
कावें वह घाव के साफ करने में अति लाभदायकहै - औरम
सानेके रोगोंमें सूत्रके छिद्रसे दवाको पहुंचाना तुरतलाभ
ताहै - और स्त्रियोंको पिचकारी से दवा पहुंचासक्तेहैं॥

# तीसरापार ३

## मसानेकी खुजलीके विषैमें

पेडूमें खुजली और जलन और पीड़ाहोगी - औरमू
में दुरगन्धि होगी - औरकभी कभी उसके साथ रुधिरभी नि
कलेगा - इसमें मवादको निकालें और टीकाकरें - और लुआब
दाना और स्त्रीका दूध और रोगन बादाम सूत्रके छिद्रमेंटप
कावें - औरइन्ही औषधोंसे हुकना करें - औरभोजन कीजगह
आशजौ और दूध और चांवल खानालाभदायकहै॥

# चौथा पार ४

## मसाने में रुधिर जमजाने के विषय में

यह रोग मूत्र में रुधिर निकलने से या मसाने में चोट पडने से और किसी रग के फटजाने या मुंह खुलजाने से उत्प... इस रोग में हाथ पांव ठण्डे होंगे- और कसीजाडा ...गा और मूर्च्छा होगी- अकेली सिकंजवीन अंगेसिली ...समें थोडी अंगूर की लकडी की राख मिलाके पानी में घो ...लकर पिलावें और खरगोश का पनीर अंगूर की लकडी की राख के पानी के साथ खिलावें- और पेडू को उस पानी से धोवें और मूत्र के छिद्र में टपकावें- और इस उपाय से जमा हुआ रुधिर न पिघले तो वह औषधें जो पथरी को तोडें और मूत्र लाने वाली औषधें और पुराने चनों को सुहागे के पानी में औटाके पिलावें- और जब कोई औषध लाभदायक नहोतो जमे हुए रुधिर को चीरकर निकालें- और भोजन की जगह पुराने चनों को औटाकर उसका पानी दारचीनी डारके पिलावें ॥

# पांचवां पार ५

## मसाने की पीडा के विषय में

यह सुजन के कारण होगा- या घाव के या खुजली के या पथरी पडने के या मसाने में वायु उत्पन्न होने से इनसब

का उपाय लिख चुकेहैं - एक प्रकार इस पीडाकी यह
जो सराने के बिगाड से होतीहै - जो यह गरमी
सहोगी और सूत्रमेंजलन होगी - और पहिलेइससे
खुरवाईहोगी - इसमें ठण्डाई पिलावें और
वें और ठंडी बनादवुल बुजूर
सूत्र सफेद आवेगा - और इससे पहिले ठंडी
लाये होंगे जैसे कपूर आदि - और ठंडीहवा लगने
डाहोजातीहै गरम भोजन और औषधें दें -
नी से पेडूको धोवें॥

और दूसरी प्रकार इस पीडा की वहहैकि
नके दिन सवाद मसाने में आवे और सूत्र ज़ोर से
और उससे यह पीडाहो इससे अधिक सूत्र
पाय करें॥

# छठापार ६

## मसानेके टलजानेके विषयमें

पीठपर चोट लगने से ऐसाहोताहै
पधों का लेपपेडू पर करें - और जो चोट पडने से पट्टा
गयाहोतो सूत्र रुक रहताहै - १५४
अचानक सूत्र आने लगताहै - इन दोनों में फस्द
खोलें - और कभी इसरोगके साथ और रोगभी होताहै -
ले उसरोगका उपायकरें और फिर इसका॥

# सातवां पार ७

## मसानेके फूलनेके विषय में

मसाने में वाय भरजातीहै - और पेडूपर खिचाव रह ताहै - और वाय एक स्थान पर नहीं रहती और न बोझ हो ताहै - और जो बोझ और खिचाव एक स्थान पर रहैतो जा नों कि वायके साथ तरीभीहै - इस रोग में कुछ दिनों तक मा उल उसूल गरम पिलावें या उसमें थोडा रोगन बेदइंजीर मिलाकर पीवें - और रोगन गरम जोवाय को तोडे मलै - और मूत्रके छिद्रमें टपकावें - और रोगन केसर का खिलावें - औ र मलें और जब मूत्र निकलने में कठिनता होतो खरबूजेके बीजसहित छिलके कुचलके खांड के साथदें - और आबज़न में बिठावें - और जब इसके साथ तरीभी होतो बारबार उलटी करावें - और तिरियाक़ और मसरूदीतूस और इंजीर खिलावें।

# आठवां पार ८

## मसानेमें पथरीपडनेके विषयमें

लक्षण उसका यहहैकि लिंग कीजडमें खुजलीहोगी और थोडी २ देर पीछे मूत्र आवेगा और विषयकी चाहना प हलेतो एकबार अधिकहोगी - और फिर तुरंतही जातीरहै गी - इस रोगमें मूत्रका रुकके आना - या बिलकुल न आना और मसानेमें पीडाहोना कुछ नहीं होता - परन्तु जिस र

समय पथरी मसाने के मुंह पर आनकर अड़जाती है-
तो ऐसा होताहै और इस पथरी का उत्पन्न होना
र सेजान सकतेहैं कि गुरदे की जगाह और १.
पीड़ाहो ॥

वह उपाय करें जो गुरदे की पथरी में
है और अधिक मुए औषधें दें- और बिच्छू
कातेल आदि पेडूपर मलें और मूत्र के छिद्र से टपकावें-
और जो अवश्य होतो चीरकर निकालें- और जो रोगीकी अ
वस्था सतरह या १८ वर्ष से कमहोतो कभी ऐसा नकरें कि
मरने काडरहै- और जब पथरी मूत्रके रास्तेसे आकर अड़
रहे और मूत्र रुकजावे और उससे पीडाहोतो रोगीको बिठा
लिटावें और दोनों पांव उठाके गरम पानी से पेडूको धोवें
और नीचे से ऊपर तक मलें- इससे पथरीवहांसे हटके मसा
के अंदरचलीजावेगी- और मूत्रका रास्ताखुलजावेगा और
गरलि यहूद अलीलपथरीके तोडने में लाभदायकहै॥

## नवांपाठ ९

## मूत्र मेंजलन होनेके विषयमें

यह गुरदे या मसाने की खुजली या इनहीस्थानों
के घाव की पीप से होताहै- खुजली और घावका उपाय क
रें- और जो लिंग के भीतर घाव होतो उपाय उसका आ
गे लिखा जायगा- और जो जिगर की गरमी और पित्तकी
अधिकता से होतो उनके लक्षण पाये जावेंगे- इसमेंबहदाने

औषधें दें - जो जिगर के बिगाड़ में लिख चुके हैं - और जो सवा
द की अधिकता के कारण उससे व्याप्त होतो सवाद को निका
लें - और श्याफ़ अबियज़ स्त्री के दूध में घोलकर रोग़न गुलओ
र रोग़न बादाम मिलाके मूत्र के छिद्र में टपकावें - और लिंग को
अस्पगोल के लुआब में रक्खें ॥

लिंग के छिद्र में एक तरी विसरी है उसके छिलजा
ने से भी यह रोग होता है - लक्षण इसका यह है कि उससे पहि
ले गरम औषधें मूतलाने वाली खाई होंगी - और विषय की
अधिकता होगी - इससे पहिले कारण को दूर करें - श्याफ़ अ
बियज़ को स्त्री के दूध में घोलकर मूत्र के छिद्र में टपकावें -
और लुआबों और बीजों को चाहें पीवें चाहें टपकावें ॥

# दसवां पार १०

## मूत्र बंद होजाने के विषय में

जो यह रोग गुरदे या मसाने की सूजन से या उनमें
पथरी पड़ने से या मसाने में रुधिर के जमने या पीप अटकने से
या बाय के फंसने से होतो उसका उपाय ऊपर लिख चुके हैं ॥

और जो मूत्र के स्थान पर मांस उत्पन्न होने से यह रो
ग होतो और किसी रोग के लक्षण नहीं होंगे - और इसका उपा
य नहीं होसकता - परंतु थोड़ासा लाभ होने के लिये - ढीला और
नरम करने वाली औषधों का आवज़न करें - कि बिलकुल रुका
न रहे ॥

मसाने की गर्दन पर एक पट्ठा है जो मूत्र को नि
चोडता है- उसके ढीला होने से भी यह रोग होजाता है-
लक्षण उसका यह है कि मसाने के दबाने से मूत्र खुलके
कलता है - इससें गरमी पहुंचावें चाहे पीने की
से या लगाने की से और वह तेल मलें जो फ़ालिज में
गये हैं ॥

औरजो मसाने और लिंग में लेसदार मवाद
हे और उससे मूत्र रुकेतो पेड़ बोझल होगा- और
लेगाटा करने वाली वस्तु खाई होगी- और किसी दूसरे रोगके
लक्षण नहोंगे -इसमें पुष्ट औषधें सूंघलाने
और आबज़न करें और खिसक और बिच्छूका तेल उसी
में टपकावें ॥

औरजो मसानेकी दूरकरने वाली शक्ति के जाते
रहने से यह रोग होतो उससे पहिले रोगीने देर तक मूत्र
को रोका होगा-इसमें आबज़न करें- और पेड़को हाथ से
दबावें- और रोगन बिलसान और रोगन कुस्त पेड़ पर म
लें- औरजो इससे लाभ नहोतो एक पोली सलाई चांदी
शीशे या रांगे की लेकर छिद्र में डालें- रीति यह
कि थोड़ासा फूसड़ा रेशम वालेकर तागे में बांधें- और
सिरा उस धागे का उस सलाई में डालकर निकालें - और
जिस ओर वह फूसडाहो उसी ओर से सलाई उस छिद्र में
डालें-जब वह सलाई मसाने के मूंह तक पहुंच जावे तो
गे को ज़ोर से खींच लें तो मूत्र का रास्ता बिल कुल खुल
जावेगा ॥

और जो मूत्र के रास्ते में घाव या फुंसी होनेसे मूत्र रुकेतो उनके लक्षण पाये जावें गे-इसका उपाय सोज़ाकमें देखना चाहिये ॥

औरजब पीठ या पेडू पर चोट लगने से यह रोग हो तो देखना चाहिये कि सूजन है या मसाना ढीला और खिंचगया है-जो सूजन होतो उसका उपायकरें-और जो खिंचाव आदि होतो फस्द बासलीक खोलें - और रोगन गुल मलें ॥

औरजो मूत्रके रास्तेमें खुश्की और कब्ज़होतो गरमी के लक्षण पायेजावेंगे-और तर औषधोंसे लाभ होगा-औरमसा ने सेथोड़ासा मूत्र निकल सकेगा-औरजबबहुत माद्दइकट्ठा होजायगातो भली भांति निकला करेगा-इसमें तरी औरठंढ पहुंचावें ॥

औरजो पट्ठों और बन्धनों पर कफ के गिरने से मसा ने और मूत्र के रास्तेमें खिंचाव होजावे तो लक्षण उसका यह है कि मूत्र थोड़ा सा उछल कर निकल पड़ता है-और रेलेसे नहीं आता-इसमें खिंचाव का उपाय करें- जैसा हम लिख चुकेहैं ॥

औरजो पेडू पर पेलड़े चढ़जाने से मूत्र रुकेतो उनकेउतारनेका उपायकरें ॥

औरजो मूत्र की सरसराहट न जान पड़ने से यह रोग होतो केसर और बिलसान का तेल छिद्र में टपकावें- और पोदीने और सोये आदि का लेपकरें- और माउलवसूल और रौग़न बेद इंजीर पिलावें- और तिरियाक कबीर खिलावें ॥

और जो तरी से यह रोग होतो सब से पहिले उलटी करावें ॥

और जो मसाने के टलजाने से होतो उसका उपाय लिख चुके हैं ॥

और जो मसाने के आसपास किसी और स्थान में सूजन व बिगाड़ होतो उसस्थानका उपायकरें ॥

और जो मसाने के बराबर गुरियों के उतरने से मूत्र रुके तो उन गुरियों को अपने स्थान पर बिठावें जैसा कि बारहवें पाठ में लिखा जायगा ॥

# ग्यारहवांपाठ ११

## मूत्रखुलके नहोनेके विषयमें

इस रोग में मूत्र रुक रुक बूंद करके आताहै - उसके लक्षण और उपाय दसवें पाठ के अनुसार हैं ॥

# बारहवांपाठ १२

## अचानक मूत्र निकला करने के विषय में ॥

मसाने के ढीला होने या उस में कोई गरम व बिगाड़ होने पर उस की आस पास की सूजन से या मसाने के टलजाने से यह रोग होतो उसका उपाय दसवें पाठ में लिख चुके हैं ॥

और जो शराब या खरबूजों आदि के खाने से होतो उसकारण को दूर करें- और जो मसाने के बराबर की गुरियों के टलजाने से होतो देखें कि वह भीतर को घस गई है या बाहर उभर आई है- जो भीतर घस गई होतो खाली सीसियां उसजगह पर रखकर चूसे या जिफितें का लेप करें और जो बाहर उभरी होतो हाथ से मलें- और जो मसाने के बंधन टूट गये होतो उसका उपाय नहीं होसकता॥

# तेरहवां पाठ १३

## सोते में मूत्र निकलजाने के विषय में

यह रोग लड़कों को बहुत होताहै- इसमें गरमी पहुंचावें और इसवें पाठ में जो उपाय मसाने के पट्ठेकी सुस्ती दूर करने वाले कहे करें- और रातको कई बार उठाके पेशाब करालें- और रात को खाने पीने न दें- और कुन्दर का जीरा हब्बुल आसप्रत्येक साढे बाईस २२॥ माशे पीस कर १५० माशे शहद में मिला रक्खें- और सोने के समय सात माशे खिला दिया करें॥

# चौदहवां पाठ १४

## मूत्र में रुधिर निकलने के विषय में

जो गुरदेकी रग फट गई होया खुलगई होतो चिन्ह

रुधिर साफ़ बिना तलछट के निकलेगा पीप बिलकुल न होगी जो थोड़ा थोड़ा आता होतो रग का मुंह खुलगया होगा- और जब बहुत सा आवे तो जानो रग फट गई है - फ़स्द बासलीक़ या साफिन खोलें- और कुर्स काहरुबा और कुर्स कोलुद्दम खिलावें और पेड़ू पर और पेशाब की जगह पछने करावें- और जब रुधिर में तेज़ी होतो ठंडे पानी से पेड़ू को धोवें और ठंडी औषधों का लेप करें और ध्यान रक्खें कि रुधिर मसाने में न जमने पावें - और शर्बत उन्नाब धनिये के नुक्के में देना रुधिरको बन्द करता है और गर्मीको बुझाताहै ॥

और जब जिगर या गुरदे की कमज़ोरी से होतो रुधिर से सूत्र अलग न हो सकेगा- इसलिये उसके साथ निकलेगा- लक्षण उसका यहहै कि सूत्र मांस के धोवन का साहोगा ॥

जब गुरदा कामज़ोर होगा तो सूत्र सफ़ेद और गाढ़ा होगा ॥

औरजब जिगर कामज़ोर होगा तो सूत्र लाल और पतलाहोगा ॥

इसमें जिगर और गुरदे को पुष्टकरें ॥

औरजो सूत्रकी रगों में घाव होतो पीप आदि सेजान पड़ेगा - इसका उपाय लिख चुकेहैं और कुर्स काकनज लाभदायकाहै ॥

---

# बीसवांअध्याय

## ॥२०॥

### उनरोगोंके विषयमेंजोकेवलपुरुषों कोहोते हैं॥

## पहिलापाठ १

### विषयकीचाहनाघटजानेकेविषैमें

विषय की चाहना शरीर के बडे बडे स्थानों के चंगा होने से पूरी होतीहै और विषय की चाहना दो प्रकार से घट जातीहै ॥

एकतो यहहै वह आपही घटजावें- दूसरे लिंग के ढीला होजाने से इन दोनों प्रकारों का वर्णन अलग अलग कियाजाता हैं ॥

पहिली प्रकार के कई कारणहैं ॥

एक तो यहकि शरीर भोजन की कमी से कमजोर होजावे और उससे रूह और वाय और रुधिर जो विषय के मवाद हैं कम उत्पन्नहों लक्षण उसका यह हैकि कम जोरी दुबला पन होगा- और पहिले से सूखे रहे होगें-

उपाय इसका यह है कि अच्छे अच्छे भोजनों से और पुष्ट औषधों से शरीर को पुष्ट करें और खेल कूद और नाच रंग में लगे रहें ॥

दूसरे यह है कि वीर्य्य थोडा उत्पन्न हो चाए हे भोजन भली भांति खावें- लक्षण उसका यह है कि वीर्य्य थोडा निकलेगा - कारण यह है कि कोई बिगाड़ वीर्य्य उत्पन्न होने की जगह पड़ जायगा - और उन वस्तुओं से हानि होगी- जो उस बिगाड़ के अनुसार हो- और उनके विपरीत से आराम होगा- इसीसे उस बिगाड़ की प्रकार जान पडेगी- कि गर्म है या ठंडी आदि- इसमें मिजाज को ठीक करें॥

तीसरे यह कि वीर्य्य अधिक हो परंतु उसकी तेज़ी और गुदे गुदी हद जाती रहे लक्षण उसका यह है कि वीर्य्य अधिक निकले और गाढा हो और विषय करने के समय आदि में ज़ोर कम हो और फिर अधिक होजाए-इसमें माजून ज़रशोनी और ... र माजून वुजूर आदि खिला
के गरमी प...

... कि विषय की
... मलाप-
... लिंग आदि
या...
वा...
रज...
परत... वातका

छटे यह कि दिल या मेदे या जिगर या भेजे या गुर्दे पे किसी बिगाड़ के होने से ऐसा होतो पहिले उस बिगाड़का उपाय करें ॥

दूसरी प्रकार यहहैकि शरीरमें कमज़ोरी होनेसे या बहुत दिनों तक विषय के छोड़देने से लिंग सुस्त होजाय उपायइसका ऊपर लिखचुकेहैं और गर्मपानीसे धारे- फिरभेड़ीका दूधमलें- और ज़िफ़लगावें ॥

जोनीचे के धड़में वायुहोतो देखेंकि ठंड सेहै या गर्मीसेया खुश्कीसे उसीके अनुसार कामकरें ॥

जो पट्ठों पर कफ़ के गिरने या ठण्ड पहुंचने सेहो तोलक्षण उसकायहहै कि पहिले ये सबबातें पाईजावेंगी औरवीर्य्य पतला होगा- और बिनाज़ोर करने के निकलाकरेगा-इसमें वही उपायकरें जो फालिजकाहै और गरम शाफ़े और हुक्ने करें और गरम औषधें मलें- और लिंगको बहुत [illegible] पानी से धारें- जोवह उसकी ठण्ड सेन सिमटेतो उस रोगका उपाय नहींहोसकता ॥

अब ऐसी औषधें लिखीजाती हैं जो लिंगको बड़ा करें ॥

पहिले उसे खुरखुरेऔर कड़े कपड़ेसे इतनामलें कि लाल होजावे फिर रोग़न मोर्चा और इसीप्रकारकी और औषधें मलें और उसपर ज़िफ़्तका लेपकरें ॥

दूसरे कैफ़सके पानी से कई बारधोवें ॥

बकरी के घीसे कईबार चिकनाकरें ॥

चौथे केंचुए याजोंक सुखाके रोग़न सोशन्न से मिलाके मलें ॥

# दूसरापाठ २

## वीर्य्यजल्दी निकलनेके विषय में

ठंड या तरी से होतो लक्षण उसका यहहैकि बहुत सफेद और पतला होगा- और गर्मी न होगी- गरमजुल्लावों से सवाद को निकालें- और उलटी करावें औरमाजून खुंब सुल हदीद खिलावें और उसकी शराव पिलावें और शहदाने को औटाके शहद मिलाके पिलावें ॥

और जो यह रोग वीर्य्य और रुधिर की अधिकता सेहोतो फ़स्द खोलें- और विषय थोडाकरें और भोजनकम खावें और वह वस्तु खावें जिन से वीर्य्य और रुधिर कम उत्पन्न हो ॥

और जो वीर्य्य में तेजी आगई होतो लक्षण उसका यहहै कि वह पतला और पीला निकलेगा- और उसमें जलन होगी- इसमें ठंडाई और काहू के बीज औटा के पिलावें ॥

औरजो कमजोर होने के कारण से यहरोगहो तो उस कारण को दूर करें ॥

# तीसरापाठ ३

## विषय की चाहना अधिकहोजाने के विषयमें

यह रोग भी रुधिर और वीर्य्य की अधिकता से होताहै उन्हें कम करें - परंतु ऐसा न चाहिये कि कोई हा नि हो और जो बहुत ही अवश्य होतो फस्द और जुल्लाब दे - और वह वस्तु खावें. जो वीर्य्य को कम करें - और भोजन भी कम खावें ॥

और जो वीर्य्य में तेज़ी होतो ठंडाई दें - और ठंडे पानी से न्हावें ॥

और जो कमज़ोरी हो और रुधिर कम होजावे - और इस पर भी वीर्य्य की अधिकता होतो वह पतला, और सफेद होगा - इससे कालौंजी और सुदाँव और संभालू के बीज देना चाहिये - और जवारिश कमूनी अति लाभ दायक है ॥

और जो वीर्य्य के स्थान पुष्ट हों - परंतु शरीर में और स्थानों पर कमजोरी होतो उसके लक्षण पाये जावेंगे - उपाय इसका यह है कि वीर्य्य के स्थानों को कमज़ोर करदें - और दूसरे स्थानों को पुष्ट करें ॥

और जो वीर्य्य के रास्ते में फुन्सियां या घाव या खुजली उत्पन्न होने से यह रोग होतो लक्षण उसका यह है कि विषय करने के समय वीर्य्य मज़े से निकले - परंतु घाव में पीड़ा होगी - और पीप भी निकलेगी - इसका उपाय वही है जो मसाने के घाव का है - फस्द और जुल्लाव आदि दें ॥

और जो शरीर के फूलने से यह रोग होतो गर्मी की अधिकता में ठंढी औषधें दें - और जो तरी अधिक होतो वह औषधें दें जो वाय को तोडें और खुश्की करें - और जो

सौदा की अधिकता होतो फ़स्द बासलीक खोलें-औरसौ
दा का जुल्लाब दें॥

# चौथापाठ ४

## वीर्य्य निकलाकरनेके विषयमें

जो यह रोग वीर्य्य की अधिकता या तेज़ी या उस के स्थान के ढीला होने से होतो लक्षण उसका यह है कि तुरंत ही विषय की चाहना उत्पन्न होजाया करेगी - औरहर वार में वीर्य्य निकलेगा - इसका उपाय दूसरे पाठ में लिखा गयाहै॥

और जो यह रोग उस पट्ठे के खिंच जाने से होजो वीर्य्य के स्थान पर है तो खिचाव का उपाय करें-औरपेडू आदि पर रोगन मलें॥

- और जो गुरदे की कम जोरी हो और उसकीचर्वी पिघल के निकला करे तो लक्षण उसका यह हैकि विषयक रने के पीछे मूत्र मे कोई वस्तु सफ़ेद और गाढ़ी निकले और गुरदे की कमजोरी के और लक्षण पाये जावेंगे और कभी विषय की बातें सुनने से भी वीर्य्य निकल आताहै-उसकारण को भी दूर करें॥

यह रोग स्त्रीयों को भी होता है- और उसके यही कारण होते हैं जो ऊपर लिखे गयेहैं- और कभीहैम

के मुंह ढीला होजाने से भीहोता है- उपाय इसका यहहै कि उलटी करावें- और कब्ज़ करने वाली औषधों को औटा के आबजन करें ॥

यह औषध वीर्य्य या मज़ी या वदी निकलनेमें लाभदायक है-सुहाग के बीज साढ़े दस माशे- संभालूकेबीन और सोसन की जड प्रत्येक सात माशे- पीस छानके मरे या कच्चे अंगूर के रसमें मिलाकेदें ॥

यह दवा मज़ी और वदी को लाभदेती है- भंगको भूनकर पीसके शहद में मिलाकेदें ॥

जानना चाहिये कि मज़ी और वदीलसदारवस्तुहै और मूत्र के साथ या उसके पीछे निकला करतीहैं ॥

# पांचवां पाठ ५

## वीर्य्य के वदले रुधिर निकलनेके विषयमें

इसका कारण खुसियें या गुरदे की कमजोरीहै-जो गरमी का डर नहोतो खुसियों को रोग़न मस्तगी में भिगोवें और गुरदों को पुष्टकरें ॥

# छटा पाठ ६

---

# सोते में वीर्य्य निकलजाने के वि षयमें

इसका ज्याय और लक्षण वहीहै जो चौथे पाठ में लिखचुके है- और सीसे का टुकड़ा पीछे कमर पर गुरदों की जगह बांधे ॥

# सातवां पाठ ७

## लिंगके हरसमय ज़ोर करने के विषयमें

जो रुधिर की अधिकाता होतो फ़स्द खोलें और भोजन थोड़ा दें- और ठंडी औषधें काम में लावें- और जोठंड और खुश्की से होतो उल्टी करावें- जिससे काफ़ निकलेऔर वह औषधें जो वाय को तोडे चाहे लगावें या खिलावें और सुदाव का तेलपीर और पेडू परमलें ॥

# आठवांपाठ ८

## वीर्य्य निकलने के समय अचान कफेखानाहोजाने के विषयमें

शरीर के बड़े २ स्थानों की कमजोरी से और तरी की अधिकता से होताहै - इसमें उन स्थानों को पुष्ट करें - और मकाकिया और समर्क और गुल्लार और बबूल का गोद और कुंदर से शफ़ा करें और विषय के समय भी यही करनाचाहिये - और नारदीन का तेल पैखाने के स्थानपर मलें और विषय के समय पेट खाली रक्खे ॥

# नवाँ पार ९ ॥

## पुरुष को विषय कराने की चाहना उत्पन्न होने के विषय ॥ में ॥

इस रोग में आंतों में खुजली होजाती है - जोकोई सवाद पाया जावे तो उसे निकालें - और इस रोग का सवाद बहुत करके खारी कफ़ होता है और जो सुभावमें स्त्रियों कीसी बातें होजावें तो मारपीट से दूर करें ॥

# दसवां पार १०

## खुसियों की सूजन के विषयमें

जो सूजन अधिक और बोगलहो और गर्मी पाईजावे

तो रुधिर की अधिकाता होगी- और पित्तों की अधिकाता में अत्यंत गर्मी होगी - पहिले पांव और पिंडली पर पछने लगावें और फस्द खोलें- फिर उन ठंडी औषधों का लेपकरें जो मवाद को इधर गिरने से रोकें- और इसके पीछे उसलेप में पर काने वाली औषधें भी मिलालें और फिर केवलपर काने वाली औषधों का लेपकरें - जैसाकि सूजन के उपाय में लिखागयाहै ॥

और जो सूजन में नर्मी और सफेदीहोतो कफ की अधिकाता होगी-इसमें उलटी करावें औरकफकी मुंजिश और जुल्लाव दें- और बाकलें के बीज पीसके वेसन और शहद में मिलाके लेपकरें ॥

और जो सूजन में कड़ा पन और कालापन होतो सौदा की अधिकाता होगी-इसमें नरम करने वाली औषधें बाबूने और नाखूने के साथ लेपकरें- और फिर सौदाका जुल्लाव और मुंजिशदें ॥

और जो किसी मवाद के लक्षण नहों और सूजन फूली हुई होतो वाय से होगी -इसमें परकाने वाली औषधों से सेक करें- और कासूनी खावें और जोइससे लाभनहो तो उलटी करावें और जुल्लाव दें- जो रोग नीचे के अंगमें हो तो- इनमें उल्टी कराना अति लाभ दायक है- और उसमें डरभी नहींहै ॥

जो सूजन केवल थैली अर्थात् ऊपर की खाल में होतो दुख काम होगा- और सूजन दिखाई देगी - और अंदर की सूजन में दुख और तप और प्यास अधिक होती है ॥

# ग्यारहवां पाठ११

## खुसियोंके बढ़जाने के विषयमें

यह रोग सूजन की प्रकार से नहीं है-इसमें सोट
फ्न आजाता हैं- इसमें खुरसानी अजवायन और शूक
रान और तफाह और पोस्त खशखाश और सान के पत्थर
की रेत हरे धनिये के पानी में पीसकर लेप करें- औरजो
गिले अर्मनी और सिरका भी मिलालें तो अति लाभदाय
क होगा- और इसी लेपको स्त्री की छाती पर लगाने से
छातियों बढ़ने नहीं पाती- परंतु इस रोग में भोजन भीथोडा
खाना अवश्य है॥

# बारहवां पाठ१२

## लिंगमें रहम के मुंहके फड़कने के विषयमें

मवाद को निकालें और रुधिर को ठंडा करें और
फिर उसी जगह पर जोंकें लगाना अति लाभदायक है,
और भोजन भी अच्छा खावें॥

# तेरहवां पाठ १३

## खुसियों की पीडाके विषयमें

जो सूजन के कारण से होतो उसका वर्णन करचुके हैं और जो वाय होतो पीडा एक जगह नठहरेगी- उसमें सेवें और गरम तेल मलें- और जो गर्मी.ठंडसे विगाड होतो उस का उपाय भी लिख चुके हैं- और जो चोट पड़ने से पीडा होतो फस्द खोलें और बनफशा- खेरू- मकोय. कद्दू. नीलोफर का लेप करें ॥

# चौदहवांपाठ१४

## खुसियों के छोटा होजाने के विषय में॥

यह ठंड के पहुंचने से होताहै- इसमें गरम पानी से न्हावें और गरम दवायें लगावें ॥

# पंद्रहवांपाठ१५

# खुसियों के चढ़ जाने के विष

## ॥यत्नें॥

कभी ऐसा होता है कि विलकुल ऊपर चढ़आते हैं नीचे कुछभी नहीं रहता उस समय सूत्र रुक के और टपकटपक के निकलता है- और चलाफिरा नहींजाता-और जो थोडा चढ़े तो थोडी२ पीडा होतीहै और कुछ हानि नहीं होती- और कभी पीडाभी नहीं होती- परंतु जो देर तक यह रोग रहेतो अच्छा नहीं है- इसमें गरम पानी से स्नानकरे और फरफियून का तेल मले- और आवज़न करें और उसी जगह सींगियां लगावें॥ 2॥ U

इसीप्रकार से कभी लिंगभी चढ़जाता है-उसका उपाय भी यही है॥

# सोल्हवाँपार १६

## रगों उभर आनेके विषय में

इसका उपाय नहीं है जो पैर की रगें उभरने का लिखा जावेगा- और जो कड़ापन भी आजावे तो उसका वह उपाय करें जो सूजन का है॥

# सत्रहवां पाठ १७

## ऊपर की खाल ढीली होजाने के विषयमें ॥

२। माजू - आस - गुलाब के फूल - गुलनार - बलूत के फल आदि कब्ज करने वाली औषधों का लेप करे - और उन्हीं को औटाके धारे ॥

# अठारहवां पाठ १८

## लिंग आदिके घावके विषयमें

जो यह घाव ताजे होतो मुर्दा संग और तूतिया छिडकें और लगावें - चाहे सूखा पीसके या मरहम बनाके - और जो रुधिर की अधिकता होतो पहिले मवाद को निकालें ॥

४ और जो घाव पुराने होतो यह मरहम लगावें दम्मुल अखवैन - और सुर्मा प्रत्येक नौ माशे - सफेदा - मुर्दा संग - इजरूत प्रत्येक सात माशे पीसके रोगन गुल मिलाके लगावें ॥

जो घाव लिंग के अंदर होतो मूत्र आने में जलन होगी - उसका उपाय मसाने के घाव से करें ॥

# उन्नीसवां पाठ १९

## लिंग के सूजजाने के विषयमें

इसका उपाय वही है जो दसवें पाठ में लिखाग
याहै ॥

# बीसवां पाठ २०

## लिंग आदि की खुजली के विषयमें

इसमें फ़स्द खोलें- और रान और जांघ पर प
छने लगावें और पित्तों का जुल्लाब दें- फिर गरम पानी औ
र सिरके से धोवें-और रोगन गुल मलें-और अंडे की सफेदी
का लेप करें ॥

# इक्कीसवां पाठ

## लिंग के फटजाने के विषयमें

इसका उपाय वही है जो पैरवाने की जगह के पाठ
ने कहा है ॥

---

# बाईसवांपाट २२

## लिंग पर और उसके आस पास काड़ी फुं-सियां और मस्से होजाने के विषयमें

काला दाना सिर्के में मिलाकर लगावे- और यही उपाय करें जो मस्सोंका है॥

# तेईसवांपाट २३

## मूत्रके छिद्र बंद होजानेके विषेमें

जो फुंसी निकाली होतो मूत्र कठिनता से जलन के साथ होगा- इसमें फ़स्द खोलें- और कुलफे और खय्यारजों के बीजोंका शीरा निकालके शर्बत खश खाश के साथ दें- और अस्पगोल रोगन वनफशे और बादाम में मिलाके लिंग पर रक्खें- जब वह पकके फूटे और पीप निकलेतो श्याफ अबियज रोगन गुल और स्त्री के दूधमें घोलके छिद्रमें टपकावें- और जो पीडा अधिक होतो थोडीसी अफ़ीम भी मिलालें॥

और जो कोई केसदार मवाद छिद्रमें फंसा

होतो मूत्र कठिनता से निकलेगा- और जलन न होगी- और मूत्र में उस मवाद्का लक्षण पाया जावेगा- इससे मूत्र लाने वाली औषधें दें- और पिघलाने वाली औषधों को औटाके धारें- और उसी औटे हुये पानी में थोड़ासारोग़न बाबूना मिलाके पिचकारीलें॥

औरजो मस्साहोतो मूत्र कठिनाई-सेहोगा-औरनजलन होगीन कफ़ निकलेगा- जोवह मस्सा सिरेपर होतो एलुआ और सफ़ेदारोग़न गुलमें पीसकर टपकावें और जो पीड़ा अधिक होतो फस्द साफिन खोले- औरपिंडलीपर पछने लगावें॥

## चोवीसवां पार

### लिंगके टेढ़ाहोजानेके विषयमें

इसका कारण पट्टेका खिचाव या सूजन है- पहिले उस कारणको दूर करें- और रोगन आदि मलके उस स्थान कोनरमकरें- और फिर हाथ से भली भांति उसेसीधाकरलें॥

# इक्कीसवां अध्याय

## ॥२१॥

# मिराक सिफाक और सर्ब के विषयमें

जानना चाहिये कि पेटके चमडे को सिराक कहते हैं- और जो झिल्ली उसके नीचे है वह सिफाक कहलाती है- और एक परदा मोटा चिकना जो सिफाक के तले है- सर्ब कहलाता है ॥

## पहिला पाठ १

## कीलके विषयमें

यह वह रोग है कि सिफाक की राह जो चददों की ओर है खुसियों के पास से खुलजावे- या सिफाक आपही यहां से फटजावे और सर्ब आंत या वाय या तरी खुसियों की थैली में उतर आवे- इसको फितका भी कहते हैं ॥

और जब कोई गाढा मवाद उतरे तो उसे बारदुल लहमी कहते हैं- इन पांचोंका वर्णन अलग अलग करते हैं ॥

पहिले आंतके उतरने का लक्षण यह है कि थोडी थोडी उतरे- और कठिनाई से ऊपर को चढे और चढनेके समय गड बड हो- और कभी झूलनकी पीडा भी इस में होती है- उपाय इसका यह है कि १

होले होले मलके ऊपर चढ़ावें- और जो तुरंत न चढ़े तो ग
रम पानी से धारें-और आवज़न में बिठावें- और जब चढ़
जावे तो यह लेप पेडू और चड्डों और खुसियों पर लगावे-
मस्तगी-इंजरूत- कुन्दुर-सरों के फल और पत्ते-अकाक
किया-गुलनार-सुर-दम्मुल अखवैन- फिटकरी-रसौत
ग्रमल-सल्ज़ा- सबको बराबर लेके कूट छान के सरेश
मोंही को हरी मकोय के पानी में पिघलाके यह औषधें
उसमें मिलाके एक कपड़े पर मरहम की तरह लगाके खु
सियों पर चिपटादें और ऊपर से पट्टी खेंचवार बांधदें-
और तीन दिन तक बंधा रक्खें- और रोगी को चाहिये कि
तीन दिन तक चित्त पड़ारहे- और तीन दिन पीछे बहुत होलेसे
उठे और चले फिरे और जो वस्तु हानि दायक हो उसे न खावे
पीवे और छिलने रुलने से बचे- और नित्त जवारिश कमू
नी खावें और आंकड़ा जो इस कामके लिये बनाया गयाहै
बांधे रहें ॥

दूसरे सर्द के उतरने का लक्षण भी कठिनता से चढ़
ना है- परंतु उसमें गड़बड़ नहीं होती- और यही इसमें और
आंत के उतरने में अंतर है- इसका उपाय भी वही है जोऊप
रलिखा गया ॥

तीसरे वाय के उतरने का लक्षण यहहै कि सहजसे
ऊपर को चढ़े और गड़बड़ अधिक हो-इसमें वायकी तोड़
वाली औषधें काम में लावें- और वाय उत्पन्न करने वाली
वस्तु से बचें और पट्टी बांधे रहें ॥

चौथे पानी उतरनेका लक्षण यहहै कि खुसियों
की खाल भारी और पानी से भरी मालूम हो और किसीउपाय

